वे तो ऐसे बातें कर रही थीं कि न जाने वे मुझसे कितने दिनों से परिचित हैं। मेरे अभिमान की अनन्त ग्रन्थियों की एक ग्रन्थि वहीं उसी क्षण गल गयी।

* * *

इसके कई वर्षों के पश्चात् प्रतिमा दीदी ने अनुकम्पा की। वह एक दिन संगम की मेरी पर्ण कुटी में माँ को ले आयीं, माँ ने अपने स्नेह के कुछ कण फेंक दिये। उनका मुक्त हास्य निरन्तर राग द्वेष में फँसे प्राणियों के लिए एक अमोघ अवलम्ब है अनाश्रितों का आश्रय है। माँ ने कहा–"पिता जी, विन्ध्याचल आना।" मैंने कहा–"मैं आऊंगा।"

माँ ने विन्ध्याचल की उस एकान्त नीरव अध्यात्मभाव भावित कुटी में मेरा आतिथ्य किया। बहुत अल्पावस्था में ही मैं गृहत्यागी बन गया। मैंने मातृ-पितृ-स्नेह का अनुभव नहीं किया। सभी स्नेहों से मैं वंचित हूँ। मानों मेरे ही लिए भर्तृहरि ने कहा हो–"मातुः केवलमेव यौवनवनच्छेदे कुठारा वयम्।" उस दिन मातृ-स्नेह जीवन में प्रथम पाया। माता में अपनी सन्तानों के प्रति कितनी ममता है, माँ के हृदय में कितना उल्लास है, सो भी श्रद्धाहीन कुपुत्रों के प्रति। मैं माता की सन्तान तो हूँ, किन्तु भक्त नहीं, अभक्त हूँ, कुतर्की हूँ। जना तो मुझे माता ने ही है, किन्तु मैं उसे जननी नहीं मानता प्रमदा कहता हूँ, कैसी मेरी नीचता है। मैं कैसा भी हूँ, माता तो माता ही है।

* * *

माता ने न जाने कितने साग बनवाये और स्वयं भी बनाये। माता जब तक स्वयं अपने करकमल से अमृत सिंचन न कर दे तब तक उनमें रस कहाँ? स्वाद कहाँ? मैं भोजन करने बैठा माता परोसने लगीं और भी बहुत सी बहिनें थीं। जीवन में इतना स्वादु भोजन इससे पूर्व भी कभी पाया होगा, मुझे स्मरण नहीं। मैं खाता ही गया खाता ही गया। माँ परोसती ही गयी परोसती ही गयी। मैं माता को हराना चाहता था, उनके सम्पूर्ण साग को समाप्त करना चाहता था। मातृभक्त आश्चर्य करेंगे, साग समाप्त हो गया। माता हार गयीं मेरी विजय हुई, किन्तु वह विजय ऐसी ही थी जैसे बच्चे को ऊपर करके पिता कहता है–"अरे भाई, तुमने तो मुझे पटक दिया। तुम जीत गये।" माँ अपने बच्चों का मन कैसे बढ़ाती है। यह कथा जब भी स्मरण हो आती है माँ अब भी ठहाका मार कर हँसती हैं और जब भी भोजन कराती हैं, कहती हैं–साग बहुत बनाना खुकुनी! अबके कम न होने पावे।

* * *

माँ दया की मूर्ति हैं–उनकी दया का स्रोत सम्पूर्ण मानवों के लिए ही नहीं, प्राणिमात्र के लिए है। यहाँ तक कि हिंस्र जीवों के लिए भी। उस दिन मैं काशी गया था। गीता जयन्ती का महोत्सव हो रहा था। आरती का जो पात्र आया वह सर्वथा सर्पाकार था। ऐसी आरती मैंने कभी कहीं देखी नहीं। मैंने पूछा–"माँ, यह सर्प की आरती कैसी?"

माँ बोली–"पिताजी ! एक बार गीता महोत्सव हो रहा था, किसी ने सर्प को मार दिया। यह स्यात् विन्ध्याचल की बात है। जब मैंने सुना तो मुझे बड़ा दुःख हुआ। उसी की स्मृति में यह उसी के आकार की आरती बनी है कि जब भी आरती हो उसका स्मरण बना रहे।" प्राणिमात्र पर इतनी दया मातृहृदय को छोड़ कर अन्यत्र कहीं मिल सकती है क्या ?

*　　　　*　　　　*

माँ को कभी क्रोध नहीं आता। एकबार एक ऐसा ही कुछ कटु प्रसंग हो गया। मैं मातृ भक्त तो हूँ नहीं अभक्त हूँ और माँ के मुख पर उनकी प्रतिष्ठा के विरुद्ध बहुत सी व्यर्थ की बातें बक देता हूँ। ऐसी कोई बात मेरी लेखनी से लिख गयी। मातृभक्तों को बड़ा क्षोभ हुआ। उस समय माँ ने मेरा पक्ष लिया और कहा–"पिता जी ! "तुम इन मूर्खों की बातों पर ध्यान न दो।" मैं रोने लगा। माँ ने कहा–"पिता जी ! आँसू मत निकालो मुझे दुःख होगा, रोओ मत।" माँ के मुख को किसी ने क्रोधपूर्ण देखा हो तो मुझे कोई बता दे।

*　　　　*　　　　*

माँ क्षमा की मूर्ति हैं। बहरामपुर में ऐसा ही एक कटु प्रसंग आ गया। किसी लड़की का विवाह उसके पिता की इच्छा के विरुद्ध निश्चय हो गया। पिता सुन कर अत्यन्त क्रोधित हुआ। उसने बहुत बुरी-बुरी बातें कहीं। माँ ने उससे कहा–"पिता जी ! अपराध मेरा है। मुझे दंड दो। मैं अपराध स्वीकार करती हूँ। वहाँ का वातावरण ऐसा अशान्त हो गया, किन्तु माँ की अलौकिक क्षमा ने सब पर विजय पायी। जो विरोधी थे, वे भी माँ के पक्ष में हो गये।

*　　　　*　　　　*

माँ कुछ काम नहीं करतीं। भोजन भी अपने हाथ से नहीं करतीं, दूसरे कराते हैं, किन्तु प्रेम वितरण करती हैं। उनको एक ही काम है हँसना। दिन भर उन्हें हँसा लो, हँसते-हँसते वे थकतीं नहीं। मै बहरामपुर से आ रहा था, साथ में एक आचार्य जी थे। एक मन-चला युवक हमारे डिब्बे में था। उसने हमारे आचार्य जी से पूछा–"तुम्हारा विवाह हुआ है ?" आचार्य जी ने कहा–"नहीं।" उसने कहा–"क्यों नहीं हुआ।" बात टालने को आचार्य जी ने कह दिया "अरे भाई ! हमारा विवाह कौन करे ?" उसने कहा "विधवा से कर लो।" आचार्य जी ने कहा–"अरे भाई ! विधवा भी मिले तब न ?" उसने कहा–"किसी लँगड़ी से कर लो, लूली से कर लो, बूढ़ी से कर लो।"

यह प्रसंग मैंने अपनी 'भागवती कथा' के खंड की भूमिका में लिखा है। एक दिन माँ को सुनाया। वे हँसते हँसते लोट पोट हो गयीं। उन आचार्यजी से पूछने लगीं "क्यों पिताजी ! पिताजी ने यह ठीक लिखा है ?" वे बोले–"माँ जी ! बिलकुल झूठ, सोलहो आने झूठ, इनकी झूठी बातें लिखने की आदत है।" वे बोलीं–"नहीं पिताजी कुछ तो होगा ही।" और इतना कह कर हँसती ही गयीं हँसती ही गयीं।

अब जब भी कभी मेरे साथ भोजन करने बैठतीं हैं और वे आचार्य जी भी रहते हैं, तब वे उस कथा को अवश्य पूछती हैं—"हाँ पिताजी ! वह बहरामपुर वाली बात कैसे है ?" इतना कहेंगी और फिर हँस जायँगी। आचार्य जी खीज कर कहेंगे—"माताजी ! आपको भी इसमें बड़ा मजा आता है।" यह सुनकर सब हँस पड़ेंगे। ऐसे अनेक प्रसंग हैं।

* * *

मैं अपनी स्मृतियों को लेखबद्ध करूँ तो एक बहुत बड़ी पुस्तक बन जाय। माँ के सम्बन्ध में मैं लिख ही क्या सकता हूँ। वे पुस्तक पढ़ना स्यात् ही जानतीं हों, किन्तु बड़े-बड़े लेखकों को पढ़ाती हैं। वे विदेशी भाषा जानती नहीं किन्तु सभी देशों के अंगरेज, अमेरिकन, डच आदि के स्त्री-पुरुष आते हैं और उनके दर्शनों से ही तृप्त हो जाते हैं। वे लिखना नहीं जानती, किन्तु सम्पूर्ण ज्ञान लिखा सकती हैं। वे सबको मान देती हैं, सबको प्रसन्नता प्रदान करती हैं, सबको प्रेम और आनन्द वितरित करती हैं। तभी उनका नाम आनन्दमयी है। एक मुझे छोड़ कर और जो भी उनका दर्शन करता है उस पर उनका प्रभाव पड़ता है। उनके भक्त बहुत हैं। आनन्दमयी माँ ! मुझे भी आनन्द की भिक्षा दो। मुझ अभक्त को भी भक्त बना लो।

●

*"हरिकथा ही कथा है और सब वृथा व्यथा है। दुर्बुद्धि से ही दुर्गति होती है। उसी से जन्म और मृत्यु का प्रवाह चलता है। भगवद् बुद्धि, भगवच्चिन्तन, भगवान् की चर्चा करना, उनका स्मरण करना—सभी कर्म वे हैं। यह स्मरण रखना चाहिये तभी सत् की ओर अग्रसर हुआ जाता है। सर्वदा सत्संग और महापुरुषों की जीवनी का बार-बार पर्यालोचन करना चाहिये। फिर अभ्यास के द्वारा ही यह संभव है।"*

**—श्री श्री माँ**

# ज्ञान, कर्म, भक्ति का सहजात समन्वय-श्री श्री माँ

—स्व. श्री अमूल्य कुमार दत्त गुप्त

श्री श्री माँ आनन्दमयी के असीम एवं अपार करुणामय व्यक्तित्व ने विंश शताब्दी के जनमानस को प्रभावित किया यह निःसन्देह है।

सभी वर्ग, सभी धर्म, सभी सम्प्रदाय अपनी निर्दिष्ट सीमा का त्याग कर यहाँ एकत्रित हुये हैं। सभी को यहाँ से आत्मतृप्ति प्राप्त हुई है।

ढाका लॉ कालेज के प्राध्यापक स्व. अमूल्य कुमार दत्त गुप्त "श्री श्री माँ आनन्दमयी प्रसंग" नामक अपनी पुस्तक की भूमिका में लिखते हैं—

सन् १९३१ में श्री श्री माँ आनन्दमयी के साथ मेरा प्रथम परिचय हुआ। इस समय से लगभग एक वर्ष तक अविच्छिन्न भाव से उनका संग करने का सौभाग्य मुझे प्राप्त हुआ है। नित्य दो तीन घण्टे बातचीत होती थी। उन्हीं दिनों माँ के जीवन की छोटी-छोटी घटनाएँ और अमृत तुल्य उपदेश सुने। लेकिन उस समय इन सब बातों को लिखने का कोई संकल्प मन में उत्पन्न नहीं हुआ था और न ही उनकी आवश्यकता का अनुभव हुआ था। उन दिनों मैं बराबर यही सोचा करता था कि माँ ढाका में सर्वदा यहीं रहेंगी। उनका उपदेश बराबर प्राप्त करता रहूँगा। लेकिन सन् १९३२ में हुए माँ के जन्मोत्सव के बाद माँ स्वर्गीय ज्योतिष बाबू और भोलानाथ को साथ लेकर अनिश्चित काल के लिए ढाका नगर से चली गयीं। इन दिनों मैं माँ का अभाव तीव्रता से अनुभव करने लगा। हमलोगों के लिए उनकी लीला, उनके उपदेश, दर्शन व श्रवण तथा उनका पवित्र संग करने का कोई उपाय न रहा।

इस घटना के दो साल बाद इनकम टैक्स के सहकारी कमिश्नर श्रीयुत शचीकान्त घोष महाशय अपने एक रिश्तेदार के यहाँ विवाह के अवसर पर ढाका आये। रमना के आश्रम में उनके साथ परिचय हुआ। उनकी जबानी पता चला कि वे कुछ दिन पूर्व मसूरी गये थे और वहीं माँ के साथ मुलाकात हुई थी। माँ के साथ उनकी यह पहली मुलाकात थी। लेकिन मैंने गौर किया कि वे माँ के प्रति विशेष रूप से आकृष्ट हुये हैं। माँ के साथ हुई मुलाकात के बारे में उन्होंने थोड़ा सा वर्णन किया। उन्होंने कहा—"मैंने। माँ का संग करके जिस निर्मल आनन्द का उपभोग किया है, उसे लिखना चाहता हूँ ताकि उसे पढ़कर आप लोग भी उस आनन्द के भागीदार बन सकें। अगर आप लोग भी ऐसा ही करें तो हम परस्पर आपस की अभिज्ञता से लाभ उठा सकते हैं और हमें भी अपने विवरणों के आदान-प्रदान से आनन्द मिलेगा।

शची बाबू का यह प्रस्ताव मुझे पसन्द आया। तभी से माँ की जबानी जो कुछ सुना था नोट करने लगा। लेकिन इतने दिनों बाद उन बातों को लिखते समय देखा कि उनमें से अधिकांश को भूल गया हूँ। केवल जिन घटनाओं तथा उपदेशों ने मुझे प्रभावित किया था, उनकी स्मृति बनी है। इसमें कुछ गलतियाँ रह सकती हैं यह सोचकर अपने मित्र श्रीयुत भूपतिनाथ मित्र की सहायता से माँ को सारी पाण्डुलिपि हृषीकेश में पढ़कर सुनायी। माँ ने इस रचना में कुछ परिवर्तन व सुधार करवाया।

श्री श्री माँ की जीवनी में अधिकांश कुछ-कुछ अलौकिकत्व है। यह एक प्रकार से अनिवार्य है। जिनकी अनुभूति, स्थूल तथा सूक्ष्म की चिरन्तन सीमारेखा बिल्कुल लुप्त हो गयी है, जो निस्त्रैगुण्य, नित्य निरंजन पद पर आरूढ़ रहकर अद्वय अखण्ड चैतन्य स्थिति प्राप्त कर चुकी हैं, उनके कार्य कलाप हमारी स्थूल बुद्धि में अलौकिक तथा दुर्बोध ज्ञात हो तो इसमें आश्चर्य क्या है ? कारण मानव-शरीर त्याग करने पर कैवल्य धाम का अधिकार प्राप्त नहीं होता, इसीलिए माँ को मैंने जितना देखा है, ठीक उसी प्रकार का वर्णन किया है, ताकि दूसरे लोग भी माँ की जीवनी और उपदेशों से अपना-अपना सिद्धान्त ग्रहण कर सकें।

लोकोत्तर चरित्र स्वतः दुर्ज्ञेय होता है। श्री श्री माँ का चरित्र विशेष रूप से इतना सर्वतोमुख है, उसमें प्राकृत और अप्राकृतों का ऐसा समावेश है कि उसे कोई भी समग्र भाव से ग्रहण करके दूसरों के लिए बोधगम्य बना सकते हैं, ऐसा मेरा प्रत्यय नहीं है। माँ कौन हैं तथा क्या हैं यह सवाल हमेशा अव्यक्त रह जायगा। पर कुछ दिनों तक माँ का संग करने तथा उनमें ज्ञान, कर्म और भक्ति का सहजात समन्वय देखकर मेरे मन में यह दृढ़ विश्वास उत्पन्न हो गया है कि द्वापर के अन्त में कुरुक्षेत्र के मैदान में युद्धकामी राजन्यवर्ग द्वारा महा प्रलयंकर युद्ध प्रारम्भ होने के पूर्व जो महती वाणी भगवान् श्री कृष्ण के मुख से निःसृत हुई थी, आज इतने दिनों बाद कलि के प्रदोष के कारण, वही वाणी जैसे मातृमूर्ति परिग्रह कर विश्व के कल्याण के लिए धराधाम में आविर्भूत हुई है।

●

*"अपने को आहुति देना माने क्या? अपनी अहंबुद्धि को आहुति देना। जब इस अहंबुद्धि की आहुति दी जाती है तभी वास्तविक आहुति होती है। त्रिफला का जल मत पिओ।"*

**—श्री श्री माँ**

# माँ का आकर्षण अद्भुत है

–कुमारी गीता बैनर्जी

श्री श्री आनन्दमयी माँ की अध्यात्म-ज्योति से भारत ही नहीं, अपितु विश्व का अध्यात्म-गगन आज उद्भासित हो उठा है।

वेद भगवान का निर्घोष है :–

"न तत्र सूर्यो भाति न चन्द्रतारकं
नेमा विद्युतो भान्तिकुतोऽयमग्निः।
तमेव भान्तमनुभाति सर्वं
तस्य भासा सर्वमिदं विभाति॥"

आत्मस्वरूपिणी माँ के प्रकाश से ही यह सम्पूर्ण जगत् प्रकाशित हो रहा है। श्री श्री माँ परब्रह्म परमात्मा की चिन्मयी सत्ता का मूर्त्त प्रकाश हैं। इस सन्दर्भ में श्रद्धेय भाईजी की वाणी स्मरणीय है :–

"भगवान या ईश्वर कहने पर हमें जिस चिन्मय स्वरूप की धारणा होती है, श्री श्री माँ उसी का मूर्त्त प्रकाश हैं। श्री श्री माँ की देह अप्राकृत तथा असाधारण है।"

सुधी प्रवर महामहोपाध्याय डॉ. गोपीनाथ कविराज जी ने कहा है–

"माँ का स्वरूप भावातीत है–महाभाव-स्वरूपिणी माँ अनन्त प्रकारों से अनन्त भावों की संगम और उद्गम होकर भी वास्तव में समस्त भावों से परे हैं।"

एकबार धर्म महामण्डल के प्रचारक स्वामी दयानन्द सरस्वतीजी ने माँ से पूछा–"माँ आप कौन हैं ? क्या आप अवतार हैं ?" तब माँ ने कहा, "बाबा, तुम क्या समझते हो ? तुम जो समझो मैं वही हूँ।" श्रीमद्भगवत् गीता में भगवान ने कहा है–"ये यथा मां प्रपद्यन्ते तांस्तथैव भजाम्यहम्।" माँ की उपर्युक्त वाणी भी तदनुरूप ही है।

मातृभक्त श्री अमूल्यकुमार दत्त गुप्त ने माँ से प्रश्न किया–"माँ आप जब अखण्ड भाव में रहती हैं, तब क्या हमें देख सकती हैं ?" इसके उत्तर में माँ के मुखारविन्द से यह वाणी निःसृत हुई, "तुमने जो खण्डभाव के विषय में कहा, वह भी मैं हूँ, अथ च मैं खण्ड नहीं हूँ। तुमने जो अखण्ड कहा, वह भी मैं हूँ परन्तु मैं अखण्ड नहीं हूँ। मैं असीम नहीं हूँ, सीमा में बद्ध भी नहीं हूँ। मैं युगपत् दोनों ही हूँ। मुझे, यदि खण्ड कहो तो मुझे सीमा में बद्ध करोगे। और यदि अखण्ड कहो तो भी मुझे सीमा में बद्ध करोगे। किन्तु मेरी सीमा नहीं है, बन्धन नहीं है। अथ च समस्त बन्धन भी मेरा ही है। मैं खाती हूँ, सोती हूँ–ये ही मेरे खण्डभाव हैं। पुनः आहारनिद्रा का मेरा कोई भी प्रयोजन नहीं है, अतः मैं सीमाशून्य हूँ।"

उपर्युक्त मातृवाणी से माँ के स्वरूप का कुछ परिचय प्राप्त होता है, वास्तव में माँ की सत्ता इन खण्ड तथा अखण्ड भावों से परे है। माँ असीम हैं। तभी तो इस सांसारिक लोकव्यवहार को करती हुई भी माँ सदा इनसे परे प्रतीत होती थीं। माँ हमारे अति निकट होती हुई भी बहुत दूर विराजमान थीं।

इस सन्दर्भ में उपनिषद् का मन्त्र है :–

"तदेजति तन्नैजति तद्दूरे तद्दन्तिके।
तदन्तरस्य सर्वस्य तत्सर्वस्यास्य बाह्यतः ॥"

माँ सदा अपनी सच्चिदानन्दमयी ब्राह्मी स्थिति में अवस्थित रहती थीं। अखण्ड भावघन चिद्घन माँ की सत्ता है।

माँ की वाणी है:–

"मैं पहले जो थी अब भी वही हूँ। तुम लोग जब जो बोलो, जो सोचो मैं वहीं हूँ। इस शरीर का जन्म प्रारब्ध भोग के लिए नहीं हुआ है। यह शरीर एक भाव का पुतला है। तुम लोगों ने चाहा, इसीलिये पाया है। इस शरीर का आना जाना कुछ भी नहीं है।"

परम कारुणिक पूर्ण ब्रह्म नारायण ही मातृरूप में इस धराधाम में प्रकट हुये थे।

उस परब्रह्म परमात्मा की स्तुति गाती हुई भगवती श्रुति कहती हैं:–

"अणोरणीयान्महतो महीयानात्मा गुहायां निहितोऽस्य जन्तोः।
तमक्रतुं पश्यतिबतशोको धातु प्रसादान्महिमानमीशम् ॥"

माँ की वाणी इस सन्दर्भ में:–

"माँ माने आत्मा। माँ माने मय। स्वमय-आत्मसत्ता वे ही तो। ज्ञानस्वरूप, आत्मस्वरूप, शिवस्वरूप वे ही तो।"

माँ में मर्यादा पुरुषोत्तम राम की मर्यादानिष्ठा, लीला पुरुषोत्तम भगवान श्रीकृष्ण की योगविभूति तथा महाऐश्वर्य, बुद्ध तथा ईसामसीह की करुणा, गौराङ्ग महाप्रभु का महाभाव तथा श्रीरामकृष्ण परमहंस का सर्वधर्म समन्वय का रूप एकत्र दृष्टिगोचर होता है।

धर्म, जाति, सम्प्रदाय आदि की दृष्टि से समस्त भेद-भावों से माँ परे थीं। माँ कहती हैं, "इस शरीर में भेददृष्टि नहीं है। यहाँ तो दो का प्रश्न ही नहीं है। सभी सम्प्रदाय इस शरीर का सम्प्रदाय है। सभी एक हैं, आदि सब का एक है; एक ही से विश्वब्रह्माण्ड का प्रकाश है। हम सर्वदा एक ही को लेकर चलते हैं, एक-एक पाँव चल कर सीखने से चलना आता है, एक-एक ग्रास खाने में क्षुधा निवृत्त होती है। एक-एक अक्षर की योजना करने से शब्द बनता है। एक-एक दिन की गणना करने से मास, एवम् एक-एक मास वर्ष में परिणत होता है। तुम्हारे मुँह से सुना है 'एकमेवाद्वितीयम्' वास्तव में वैसा ही है, संसार में एक से अलग कुछ नहीं है।"

### माँ का आकर्षण अद्भुत है

सभी धर्म, सभी जाति सभी सम्प्रदायों के लोग माँ के चरणतल में एकत्रित हुए हैं। जाति धर्म निर्विशेष से माँ सबकी माँ हैं। धार्मिक, सामाजिक, राजनैतिक, शैक्षणिक सभी क्षेत्रों के लोगों में माँ का व्यापक प्रभाव देखा जाता है।

माँ का आकर्षण अद्भुत है। जहाँ भी माँ जाती थीं वहीं आनन्द की लहरें प्रवाहित होने लगती थीं। हजारों की संख्या में लोग एकत्रित हो जाते थे। सभी अखाड़ों के महन्त तथा मण्डलेश्वर माँ के पास आते थे। सिद्ध, सन्त, महात्मा सभी माँ के दर्शन के लिए लालायित रहते थे। बड़े-बड़े विद्वान माँ के श्रीमुख से सारगर्भित तत्त्वपूर्ण आलोचना तथा उपदेशों को सुन स्तम्भित रह जाते थे। सभी को माँ से शान्ति तथा आनन्द मिलता था। माँ सबको सहज सरल भाषा में भगवान की ओर मन लगाने को कहती थीं। माँ कहती थीं, "हरि कथा ही कथा है और सब वृथा एवम् व्यथा है।" माँ कभी भाषण नहीं देती थीं। भक्तों के पूछने पर भक्तों के आधार अनुसार माँ प्रश्नों का समाधान कर देती थीं। प्रायः माँ सत्संग में मौन, शान्त, गम्भीर मुद्रा में बैठी रहती थीं। और भक्त भी माँ के दर्शन करते हुए शान्त भाव से बैठे रहते थे। भक्तों के हृदय में उत्थित सभी प्रश्नों का माँ से बिना प्रश्न किये ही समाधान देखा जाता था। माँ के दर्शन मात्र से ही सभी प्रश्नों का समाधान—ऐसा भी देखा गया है। माँ के अधिकांश विदेशी भक्तों का ऐसा ही अनुभव है। माँ के चित्र के दर्शन से भी बहुतों को सांसारिक उलझनों से मुक्ति मिली है।

इस विषय में भगवान आदि शंकराचार्य का निम्नलिखित सुन्दर पद्य हैः—

"चित्रं बट तरोर्मूले वृद्धाः शिष्या गुरुर्युवा।
गुरोस्तु मौनं व्याख्या नं शिष्यास्तु छिन्नसंशयाः" ॥

माँ का चलना, बोलना, उठना सभी सुन्दर है, मधुर है, उस चिरसुन्दरतम की क्यों न सभी क्रियायें सुन्दर हों ? माँ के प्रत्येक व्यवहार में एक सहज आकर्षण का अनुभव सभी को होता था। माँ की उस मधुर मुस्कान तथा उस अनुपम छवि को देख सभी आकृष्ट हो जाते थे। जिन्होंने माँ को एक बार भी देखा है वे कभी भी माँ को नहीं भूले। दिन प्रतिदिन उनमें माँ को प्राप्त करने की व्याकुलता बढ़ती ही गई।

किसी कवि ने ठीक ही कहा है :–

"दरसन तृपि तन आजु लगि प्रेम पियासे नैना"

माँ की करुणा अहैतुकी है। माँ का स्नेह अपार है। साधारण से साधारण लोगों के प्रति भी माँ की कृपा असीम थी। दुखी पीड़ित जनों के प्रति माँ की करुणा अधिक थी। नीच जाति के लोगों का माँ "तुम तो मेरी आत्मा हो" कह कर आदर करती थीं। माँ की कथा अनन्त है, माँ का स्वरूप असीम है।

श्रद्धेय कविराजजी ने कहा हैः—

"माँ को पहचानना हो तो माँ में आत्मसमर्पण कर उनके साथ एकात्मता प्राप्त करनी चाहिये—माँ से पृथक् रहकर माँ का परिचय प्राप्त नहीं हो सकता"। किसी के पूछने पर माँ ने कहाः—

"आनन्दमयी माँ कौन ? आनन्दमय ही कौन? वे घट-पट में सर्व हृदय में नित्य विराजमान हैं। सर्वत्र उन्हीं का निवास है। उनको देखने से, उनको प्राप्त करने से सब देखा जाता है, सब प्राप्त होता है। अर्थात् निर्भय, निश्चय, निर्द्वन्द्व, अव्यय, अक्षय होना।"

आद्याशक्ति महाशक्ति महामाया ही इस धरती पर मातृरूप से अवतीर्ण हुई थीं।

इस सर्म्पूण जगत् में वह मातृ शक्ति ही व्याप्त है। सृष्टि के मूल में भी वह मातृशक्ति ही क्रीड़ारत है। अतः सृष्टि के आदि में माँ हैं। इस चराचर जगत् में ओतप्रोत रूप से माँ विराजमान हैं, अन्त में भी नित्य सनातनी माँ ही रहेंगी। माँ जल में हैं, माँ थल में हैं नभ में भी माँ का ही प्रकाश है। हृदयवासिनी माँ सर्वत्र हैं। तभी तो भक्तहृदय उल्लसित: हो गा उठता है–

मेरे रोम रोम में रम गईं माँ।
जय माँ जय माँ ॥*

●

"जो राम है वही कृष्ण है और जो कृष्ण है वही राम है। कोई राम को प्रधान मानकर पूजा करते हैं तो कोई कृष्ण को। एक ही के दोनों रूप हैं। जैसे कोई कोई 'कृष्ण' शब्द का अर्थ करते हैं सब को आकर्षित करने वाला; और सब में रमण करनेवाले को राम कहते हैं। हर एक का अपना अपना अर्थ होता है। एक में अनन्त है और अनन्त में एक है।"

**–श्री श्री माँ**

* 'अतिरुद्र महायज्ञ स्मरणिका।'

# उत्तरकाशी के अवधूत बड़े रामानन्दजी के साथ

उत्तरकाशी-१९७३।

श्री श्री माँ का ७७ वाँ जन्मोत्सव चल रहा है। **कैलास** मठाधीश्वर महामण्डलेश्वर श्री १००८ विद्यानन्द गिरिजी के आग्रह से आपके **कैलास** आश्रम उत्तर काशी में यह जन्मोत्सव मनाया जा रहा है।

उत्तरकाशी तपोभूमि है। आज भी अनेक सिद्ध महात्मा योगी पुरुष यहाँ की गुफाओं में ध्यानमग्न रहते हैं। ऐसे ही एक महापुरुष हैं अवधूत रामानन्द। ये बड़े रामानन्द के नाम से जाने जाते हैं। पहाड़ी कन्दरा में रहते हैं। माताजी आपके पास गईं। आगे की घटना प्रत्यक्षदर्शी की लेखनी से –

"माताजी सीधे रामानन्द अवधूत के पास गईं। वह एक छोटी सी पगडण्डी थी जो अत्यन्त संकीर्ण तथा पत्थरों से भरी थी। माताजी उसी रास्ते से नीचे उतर गईं।

यहाँ एक छोटी कुटिया में एक अवधूत रहते हैं। बाहर थोड़ा सा छाजन था तथा काले हिरन के मृगचर्म का आसन माताजी के लिए बिछाया गया था। अवधूत अपने आनन्द में मस्त थे। काषाय वस्त्रधारी सेवक ने उनका परिचय देते हुये कहा–"बाबा ने २४ वर्षों तक तपस्या की है, प्रतिदिन जल में खड़े होकर प्रातः साढे तीन बजे से। विश्राम के लिए वह पत्थर का सहारा मात्र लेते थे। वे अधिकतर मार्कण्ड और गंगोत्री में रहते थे। दो बार वे मानसरोवर हो आये थे, इसी अवधूत वेष में ही। वे वस्त्र, अग्नि यहाँ तक कि भस्म का भी स्पर्श नहीं करते थे। आप मेरठ के जाट वंशज हैं तथा तरुणावस्था में बलशाली थे। सेना में आप भर्त्ती हुये थे। भवाली (दिल्ली के पास) में उनको सद्‌गुरु के दर्शन हुये थे। गुरु ने उनसे पूछा, "क्या तुम हुक्का पीते हो ?" आपका जवाब था "जो पीते हैं, मैं उनके पास तक नहीं बैठता। "**गुरु** ने उनको बुलाया और खड़े-खड़े ही आपके केश कर्तन कर दिये एवं उनको मन्त्र दिया। उन्होंने आज्ञा माँगी और तुरन्त ही हरिद्वार की ओर रवाना हो गये। वे हरिद्वार तक खड़े-खड़े ही आये, फिर वहाँ से वे हिमालय की ओर बढ़े। एक बार उन्होंने दो महीने और १७ दिन केवल गंगाजल पर व्यतीत **किये**। जो साधु उस समय वहाँ उपस्थित थे उन्होंने कहा था-"यदि आप गंगा जल छोड़ देंगे तो तीन दिनों में आप शरीर त्याग कर सकेंगे। चौरासी घंटों के उपरान्त उनके हृद्‌पिण्ड में थोड़ा प्राणों का आभास मिला। तब सेवक ने उनके मुँह में मूली का रस दिया। पूस का महीना था। कड़ाके की सर्दी थी। एक घंटे तक न तो उनकी नाड़ी मिल रही थी, और न ही कोई सांस का उठाव चढ़ाव ही था, उसके बाद धीरे-धीरे प्राणों का संचार दीखने लगा।

सन् १८५७ में आप १८ वर्ष के थे। आपसे यदि कुछ उपदेश सुनने के लिए प्रार्थना की जाती **तो** आपका कहना है, "राम भजो"। इतना ही नहीं सभी प्रकार के प्रश्नों के उत्तर में आप केवल इन्हीं दो शब्दों का उपयोग करते हैं।"

आपके शरीर पर मक्खियाँ बैठ रही थीं पर उनके प्राचीन शरीर पर इसका कोई प्रभाव नहीं पड़ रहा था। वे अभी तक गंगा स्नान के लिए नित्य जाते थे, और प्रायः घंटे भर लक्षेश्वर मंदिर के पास ही बैठा करते थे।

माँ उनके लिए खीर व पूरी ले गई थीं उन्होंने उसे ग्रहण किया ! यदि कोई उनके लिए खाना लाता तो वह खा लेते हैं, पर यह नहीं पूछते कि कौन लाया। मानसरोवर के मार्ग में उन्होंने देवदार पत्तों को खाकर जीवन निर्वाह किया। इन पत्तों में लहसुन जैसी गर्माइश रहती है। मानसरोवर के मार्ग में उन्होंने कीचड़ भी खाया।

वे धीरे-धीरे बहुत प्रेम से खा रहे थे। माँ उनके प्रतिग्रास को देख रही थीं , जब वे आखिरी कौर ले रहे थे, तब माँ ने कहा, "माँ लाया इसलिए सब खा लिया।" जब वे खा रहे थे और मक्खियाँ उनपर बैठ रही थीं तब माँ अपनी चादर से मक्खियों को उड़ा रही थीं। जिनके वस्त्रों का स्पर्श पाने के लिए रानी महारानी सेठानियाँ लालायित रहती हैं, वह अपने वस्त्राञ्चल से अवधूत बाबा की मक्खियाँ उड़ा रही थीं। माँ स्वयं अपने प्यारे बालकों की देखभाल करती हैं, भगवान् के भक्तों के सेवक ने माँ के उद्देश्य से कहा, "पवित्र कर दिया", माँ ने बाबा को दिखा कर कहा, "पवित्र मूर्ति बैठा है।" फिर बोलीं "कितनी सुन्दर जगह–वृक्ष।"

माँ के दर्शनों के लिए आस-पास के गाँवों से कुछ लोग आये थे, जो कि माँ के पुराने भक्तों के सगे सम्बन्धी थे। माँ तीस के दशक में बाबा भोलानाथ के साथ यहाँ आयी थीं। बाबा भोलानाथ ने यहाँ कई वर्ष तपस्या की थी। माँ वहाँ से लौटने से पहिले कुछ देर तक चुपचाप बैठी रहीं, फिर माँ ने कहा–"बाबा चलें, नमो नारायण, नमो नारायण।" उन्होंने भी हाथ जोड़ा और कहा, "नमो नारायण"। जब माँ उठकर चलने को हुईं तो माँ ने कहा, "बाबा के पास था, बाबा के पास रहा है, सदा रहा ही है।"

इसके बाद लक्षेश्वर महादेव मंदिर के निकटवर्ती मार्ग से जाते हुए माँ ने मंदिर में प्रवेश किया। मंदिर का दरवाजा छोटा था माँ झुक कर भीतर गईं। अपनी माला से एक दो पुष्प निकाल कर माँ ने माला और फूलों को महादेव पर चढ़ा दिया और नीचे होकर शिवजी को स्पर्श किया। हमलोगों ने भी प्रणाम किया। कहा जाता है कि यह मंदिर अत्यन्त प्राचीन है, पाण्डवों ने यहाँ निवास किया था।

जब माताजी बाहर आ रही थीं तो माँ ने देखा घुटनों के बल चलते हुए बालक के समान बाबा अपनी कुटिया में प्रवेश कर रहे हैं। माँ ने खड़े होकर ध्यान से देखा जैसा कि माता अपने बच्चे को देखती है। एक ओर यह प्राचीन शरीर १०० वर्षों से अधिक पुराना और दूसरी ओर दिगम्बर बालसुलभ चलने की गति।

मंदिर के प्रांगण में विद्यमान वट वृक्ष मदिर की प्राचीनता का आभास करा रहा था।

ऊपर चढ़कर माँ ने पगडण्डी का किनारा छोड़ दिया और पत्थर ईंट बिछे हुए मार्ग पर चलने लगीं।

●

# मधुर प्रसंग

.२१ फरवरी १९५८।

श्री गुरुप्रिया दीदी लिखती हैं। काशी स्टेशन पर माताजी बैठी हैं। गाड़ी कुछ लेट है। इसी समय एक लड़का चूड़ी बेचने आया। माताजी ने उसके हाथों से सभी चूडियाँ लेकर उपस्थित महिलाओं में बाँट दीं। बाद में किसी भक्त ने उसे चूड़ियों का दाम भी दे दिया।

माताजी की कृपा दृष्टि जिस पर पड़ती है उसका इसी प्रकार उद्धार होता है।

* * *

देहरादून की बात है। एक दिन शाम को माताजी टहल रही थीं। जलन्धर के सरदार भगवन्तसिंह (राम जी) माताजी के साथ ही हैं। एक बड़े पेड़ के नीचे एक मूली का पेड़ निकला है देख उन्होंने माताजी की दृष्टि उधर आकर्षित की। माताजी ने हँसते-हँसते कहा—"बीज से बीज को नाश करना पड़ता है। अर्थात् बीज मन्त्र का जप करते करते कर्म का बीज नष्ट होता है। तब और सृष्टि नहीं होती।

* * *

माताजी जाकर गंगा के किनारे बैठेंगी, इतने में माताजी ने देखा कि दो युवक बीड़ी पीने के लिए आग जला रहे हैं। माताजी ने उनके पास जाकर हाथ पसार कर भिक्षा माँगी। माताजी को देखकर उन्होंने बीड़ी बुझा दी। माताजी उनसे पैसा माँग रही हैं सोच कर उन्होंने पॉकेट में हाथ डाल कर रूमाल निकाला और रूमाल खोलते-खोलते उन्होंने कहा—"हमलोग गरीब हैं; हम आपको क्या देंगे ?" माताजी ने कहा, "पैसा नहीं चाहिये। दियासलाई से क्या जला रहे थे ना वही चाहिये। उन लोगों ने घबड़ाकर पाकेट से बीड़ी का बक्सा निकाल कर माताजी के हाथ में रखा। वहाँ से भाग निकलने को वे तैयार थे। अतः जल्दी से चले गये। माताजी ने उनको एक डिब्बा मिठाई भेजी। वे कुछ दूर चले गये थे। किसी ने जाकर उनके हाथों में पहुँचा दिया।

* * *

श्री श्री माँ के लिए गरीब की कुटिया तथा राजाधिराजों के महल दोनों ही बराबर हैं। जहाँ शुद्ध प्रेम है वहीं श्री श्री माँ विराजमान हैं।

श्री गुरुप्रियादेवी लिखती हैं। श्री श्री माँ को एक बार राष्ट्रपति भवन ले जाया गया। सन् १९५७ दिसम्बर की घटना है। तदान्तीन राष्ट्रपति राजेन्द्र प्रसादजी ने श्री श्री माँ को वहाँ पधारने के लिए निमन्त्रण दिया था। माताजी के साथ पूव्हरिबाबा, चक्रपाणिजी, टिहरी के महाराजा-महारानी, मण्डी के राजा साहब, योगीभाई डॉ. पन्नालालजी तथा आश्रम के कई लोग भी गये थे। राष्ट्रपतिजी के अस्वस्थ रहने के कारण माताजी को तथा दूसरों को ऊपर उनके पूजा के कमरे में ले जाया गया था। माताजी से उन्होंने प्रार्थना की

थी कि–"आप आशीर्वाद दें, ताकि भगवान् में भक्ति हो" । उनके सम्बन्धियों में कई लोग वहाँ उपस्थित थे । श्री राजेन्द्र प्रसाद की वृद्धा वयज्येष्ठा सहोदरा माताजी को किसी प्रकार नहीं छोड़ेंगी ।

दूसरे दिन प्रातः वे पुनः माताजी के पास आयीं माताजी के लिए वे व्याकुल हो उठी हैं। वृद्धा महिला ने राष्ट्रपति भवन में माताजी को भोग ग्रहण करने के लिए बार बार प्रार्थना की ।

माताजी प्रातःकाल राष्ट्रपति भवन गयीं । आश्रम की ओर से [1]कुसुम ब्रह्मचारी और [2]भरद्वाज ने जाकर भोग की व्यवस्था की । माँ के साथ संन्यासियों में सब लोग थे ।

राष्ट्रपति भवन के मोगलगार्डन में माताजी के लिए पृथक् तम्बू लगाया गया । माताजी को सब घुमा कर दिखाया गया । स्थान खूब ही शान्ति पूर्ण है । माताजी ने कहा था–"खूब ही शान्त जगह, चिड़ियों की आवाज तक मानो सुनी नहीं जाती । एकान्त वास हो गया ।"

माताजी के भोग के उपरान्त सब भोग की सामग्री राजेन्द्र प्रसादजी तथा परिवार जनों के लिए भेज दी गई । वृद्धा सर्वदा माताजी के साथ-साथ ही थीं । इनके अलावा राष्ट्रपति जी के दो ए. डी. सी. माताजी की सेवा में उपस्थित थे । कब कौन सी आवश्यकता पड़ जाय उसे पूरा करने के लिए ।

राष्ट्रपतिजी कार्य व्यस्तता के कारण माताजी के भोग के समय उपस्थित नहीं रह सके । पर बाद में आकर माताजी को मोटर पर चढ़ाते हुए उन्होंने कहा-"मेरी बहिन जी की विशेष इच्छा थी कि आपका भोग यहीं हो । पर मैंने कहा था यहाँ माताजी के भोग के उपयुक्त स्थान कहाँ है । फिर भी आप कृपा करके आयी हैं ।"

* * *

श्री गंगा समीरण ने अपनी पुस्तक "आनन्दमयी माँ" में श्री श्री माँ की लीलाओं का बड़ा ही हृदयस्पर्शी वर्णन किया है ।

## नारद का निमन्त्रण

वृन्दावन आश्रम एकदम नया है । अभी तक रहने की सुव्यवस्था नहीं है । काशी आश्रम में जैसी व्यवस्था है । लोक-बल है और सभी विषयों की भी सुव्यवस्था है वहाँ बड़ी-बड़ी पूजा, अनुष्ठान, भण्डारा आदि अनायास हो जाते हैं । इस तुलना में वृन्दावन में सब ओर से ही असुविधा है । लोग भी नहीं हैं, पानी का नल नहीं है, बरतन आदि नहीं हैं । आश्रमवासी जितने हैं उनमें अधिकतर ही अस्वस्थ हैं और भी एक समस्या है–उस समय शायद आश्रम की आर्थिक व्यवस्था सुदृढ़ नहीं थी ।

इस परिस्थिति में अचानक एक दिन सुनने में आया कि–"आगामी कल आश्रम में बड़ा भण्डारा है ।" वृन्दावन के असंख्य परिचित अपरिचित लोगों से सुन रहा हूँ कि–"कल आप लोगों के आश्रम में आकर आनन्द किया जायगा; माँ ने मुझे सपरिवार निमन्त्रित किया । माताजी की कितनी कृपा ।"

---

1. निर्वाणानन्दजी
2. स्वामी भास्करानन्दजी

असंख्य भाग्यवान् जीवों पर माँ की कृपा वर्षित हुई है। जो लोग कल आश्रम में आनन्द करने आयेंगे। उनकी संख्या जानने का उपाय नहीं है। केवल कुछ घण्टे अवशिष्ट हैं—अब तक कोई प्रबन्ध नहीं हुआ है। मोटे तौर पर कहा जा सकता है—संकटपूर्ण स्थिति। पर व्योम (स्वामी परमानन्दजी) को देखा गया शान्त, निश्चिंत—यद्यपि भण्डारे का प्रबन्ध भार प्रधानतः उनके ऊपर ही था। अहंकार (लेखक) ने कहा—"किसी तरह की व्यवस्था तो नहीं देख रहा हूँ। आपको तो निर्विकार देख रहा हूं। आगन्तुकों की मान-रक्षा किस प्रकार होगी ?" व्योम ने कहा—"घबड़ाते क्यों हो ? माँ का काम माँ ही करायेंगी।" अहंकार चुप हो गया पर निश्चिन्त नहीं हुआ।

उसके बाद ही दैववश कई घटना परम्परा प्रारम्भ हुईं। संयोगवश कितना कुछ हो गया। न जाने कहाँ से आवश्यकतानुसार रुपये आ गये, बाजार से दुष्प्राप्य वस्तुएँ सहजप्राप्य हो गईं, बरतनों का अभाव नहीं रहा, काम करने वाले भी काफी संख्या में आ गये। चन्द घण्टों के प्रयास से विराट भण्डारे का आयोजन; सैंकड़ों निमन्त्रित अनिमन्त्रितों का भोजन; ही मानो अ-दृश्य का जादू।

व्योम ने कहा "देखा तो।" अहंकार ने कहा—"देखा तो।" सब-ही माँ की इच्छा।

* * *

## ध्वनि प्रतिध्वनि मा-मय

विन्ध्याचल आश्रम से थोड़ी दूर, पड़ाह के ऊपर वृक्षलताओं से आच्छादित एक पुराना मकान है। उस मकान के सामने आकर माताजी हँसते-हँसते कहने लगीं—"यहाँ खड़े होकर जोर से तुम्हारी जो इच्छा बोलो।" मैं समझा नहीं क्या बात है। बिना सोचे समझे, मैंने ख़ुलकर जोर से कहा "माँ"। साथ ही साथ गम्भीर स्वर से प्रतिध्वनि सुनाई पड़ी "माँ"। यह प्रतिध्वनि और भी दीर्घ और भी गहरी तथा माधुर्यपूर्ण थी। जो मैंने दिया उससे अधिक पाया। सामने ही माताजी खड़ी मुसकरा रही हैं। पुकारने से ही माँ उत्तर देती हैं। मानो इसका प्रत्यक्ष प्रमाण देने के लिए माँने ऐसा करने कहा था। बाहर जैसी प्रतिध्वनि, अन्तर में भी वैसा ही गुञ्जन सुनने को मिलता है। सन्तान की यह पुकार माँ को बड़ी प्यारी लगती है !

"आड़ाल थेके लुकिये देखे डाके कि ना डाके आर।"

अर्थात् छिप कर देखती हैं और पुकारते हैं या नहीं।

माँ की यह ध्वनि प्रतिध्वनि लीला बड़ी ही मधुर है।

●

# अमर-वाणी

पंडित जवाहरलाल जी की बुआजी श्रीमती रामेश्वरी नेहरू एकदिन सायंकाल श्री श्री माँ के दर्शनार्थ आयीं। उन्होंने माँ के चरणों में जिज्ञासा प्रकट की-"ध्यान क्या अभ्यास से होती है, या पूर्व संस्कार रहने से होता है?

माँ:—दोनों ही तरह से होता है-पूर्व संस्कार या वर्तमान अभ्यास अथवा दोनों से ही हो सकता है। प्रतिदिन अभ्यास करना चाहिए। देखो, संसार में है क्या? यहाँ कुछ भी स्थायी नहीं है। इसलिए प्रार्थना करनी चाहिए कि इस पुर्जे से शुद्ध कर्म हो। प्रत्येक काम के आरम्भ में भगवान् का स्मरण करना चाहिए, स्मरण जितना शुद्ध होगा, काम उतना ही सुन्दर होगा। दुनिया में कोई वस्तु आज है तो कल नहीं। इसलिए सेवा का भाव लेकर रहो—'तुम इसी भाव से सेवा ग्रहण कर रहे हो।' शान्ति चाहो तो भगवान् का चिन्तन करो।

प्रश्नः—दुनिया की शान्ति कब होगी?

माँ:—इस समय तो ऐसा ही होने का है।

प्रश्नः—कब इसका अन्त होगा?

माँ:—यह जो तुमलोगों में विचार आया है कि कब अन्त होगा? यह भी भगवान् की ही एक झलक है।

जगत का अर्थ है गति। गति में तो स्थिति नहीं है? आवागमन से शान्ति कहाँ? शान्ति तो (वहीं है) जहाँ न आना है, न जाना है, न गलना है और न जलना है। उनकी ओर मुड़ जाओ, तब शान्ति होगी।

तुम्हारे जप और ध्यान में तुम्हारे संगियों के भी उत्तम संग का प्रभाव पड़ता है।

ध्यान में मन लगाने के लिए, लड़को को पढ़ाने के लिए बैठाने के समान मारपीट कर (जोरजबर्दस्ती से) अभ्यास करो। दवा से आराम होता है, इंजेक्शन से अच्छा होता है, इच्छा न होने पर भी उसे करो, कष्ट सह कर करो। जन्म जन्मान्तर के संस्कार खींच लेते हैं, दुख देते हैं, फिर भी चेष्टा करनी चाहिए। उससे शक्ति प्राप्त होती है, तैयारी होती है। संकल्प करो कि जितना भी कष्ट हो, मुझे करना ही होगा। प्रतिष्ठा प्रशंसा दो दिन की है। संग जायगी नहीं। भगवान् की ओर मन लगाओ। ऐसा धक्का लगेगा कि उलट जाओगे। यह उनकी दया है। बड़ा कष्ट होता है, किन्तु धक्के से ही शिक्षा मिलती है।

मन का जो अहंकार है उसी को जबर्दस्ती-डाँट फटकार कर बैठाओ। (ठान लो कि) मन लगे या न लगे-इतना तो करूँगा ही, यह तो अपना काम है। इतने दिन तो बन्धन का काम करते आये हो, इसीलिए फिर-फिर कर बन्धन में ही जाना चाहते हो। कुछ दिन प्रयत्न करने पर समझ में आयेगा। "अरे मैं इसे लेकर पड़ा हूँ," । जितना करोगे उतना आगे बढ़ोगे।

●

# પ્રસ્તાવના

શ્રીશ્રીમાની કૃપાથી ''અમૃત-વાર્તા'' નો આ પ્રથમ ગુજરાતી અંક માતૃભક્તો સમક્ષ મૂકતાં અમે અત્યંત આનંદ અનુભવીએ છીએ. શ્રીશ્રીમા પરમ ચૈતન્યસ્વરૂપા સર્વવ્યાપક પરંબ્રહ્મતત્ત્વ છે, જે ભાષાની સીમાથી બહાર છે, એટલે જ દરેક ભિન્ન ભિન્ન ભાષાભાષી પાઠકને એ તત્ત્વ યથાશક્તિ સમજીને ગ્રાહ્ય કરવાનો સમ્યક અધિકાર છે. 'એ' ભાષામાં નથી ને છે પણ, શ્રીશ્રીમા કહે છે તેમ ''ત્યાં છે પણ છે, નથી પણ છે, છે પણ નથી ને નથી પણ નથી''. ગુજરાતી ભાષા જાણનાર વર્ગ ઘણો વિશાળ છે, એમાનાં અનેક શ્રીશ્રીમાના પ્રત્યક્ષ સાનિધ્યમાં આવવાનું સદ્ભાગ્ય મેળવી ચૂક્યા છે, અનેક પ્રત્યક્ષ દર્શન ન પામવા છતાં પરોક્ષ સમ્પર્કમાં રહીને હજી આજે પણ સૂક્ષ્મ સંબંધ સ્થાપી શકવાને શક્તિમાન છે.

શ્રીશ્રીમાની અમૃતવાણી કાલાતીત છે, સર્વકાલમાં ગ્રાહ્ય છે. માતૃલીલા વખતે આ મર્ત્યલોકમાં આપણે હાજર રહ્યા તે આપણાં જન્મજન્માંતરનાં સત્કર્મોનો પ્રતાપ છે, આપણા પર શ્રીશ્રીમાની પરમ કૃપાનો પ્રસાદ છે. આ લીલા અનાદિ ને અનંત છે. સિદ્ધ યોગીઓ એને આજે પણ અનુભવી શકે છે ને અનુભવ કરતા રહેશે. શ્રીશ્રીમાનું સ્વરૂપ મન-વાણી-બુદ્ધિથી અગોચર છે. ઉપનિષદ્ કહે છે તેમ

''यतो वाचो निवर्तन्ते अप्राप्य मनसा सह ''

અર્થાત્ ''જ્યાંથી મન સાથે વાણી પાછી ફરે છે ''એને'' ન પામીને ''.

તેમ છતાં એ સ્વરૂપનાં સ્પર્શનો મહદ્ આનંદ અનુભવવામાં સહાયક આ અંક આપ સર્વે સુધી પહોંચાડતાં અમને હર્ષ થાય છે. જય મા.

# મારા પ્રેમના આંસૂ

—ઉત્તરા

મ઼ા, તારી વિશાળ આંખોમાં
બ્રહ્માંડ ઝીલાય છે,
તારી પ્રેમાળ આંખોમાં
જનની નાં હેત રેલાય છે.

મા, તારા રૂપાળા મુખડા પર
ચંદ્ર - સૂર્ય - અગ્નિનાં નેત્રો ચમકે છે.

મા, તારા સુંવાળા હોઠોમાંથી
પુષ્પ ચંદનની સુગંધ પ્રસરે છે.

મા, તારા ગોરા હાથોને ટેરવે
સૃષ્ટિનાં લય - રચનાનાં ચક્રો ફરે છે.

મા, તારાં કોમળ ગુલાબી ચરણોથી
પાવન થાય છે તીર્થો યે,

મા મા મા મા કહેતાં
મારી વાણી રુંધાય છે
છ઼લકાય છે હૃદય મારી આંખોમાં
ઠલવાઈ જાય છે
ખાલી થઈ જાય છે
મારું અંતર આંસૂ થઈને,

મા, તારી કૃપાથી
મારાં પ્રેમનાં આંસૂ
ભીનાં કરી દે તારાં ચરણોને
સદાકાળ
ધોયા કરે અવિરત ધારાએ
મારાં પ્રેમાશ્રુ
તારાં સ્નિગ્ધ શ્રીચરણોને.

# માતૃવાણી

હમેંશા સત્યની શોધ પાછળ દઢપ્રતિજ્ઞ થવું અને પરિણામે દરેક રીતે પૂરેપૂરા સત્યનિષ્ઠ થવું, એ મનુષ્યની ફરજ છે. (એ માટે) સદાસર્વદા ઈશ્વરની કૃપા વરસી જ રહી છે.

★ ★ ★

સત્યની ખોજ કરવી, એ એક એવી વસ્તુ છે કે, જેનાથી મનુષ્યજીવનનો આકાર નિશ્ચિત થાય . નિર્વ્યાજ વાંછા પોતે જ સિદ્ધિનો માર્ગ ઉઘાડી આપે છે.

★ ★ ★

સદ્‌ગુરુના ચરણકમળોમાં તમારા મનને સર્વદા સમર્પિત કરી દો. સત્યની ઝંખના રાખવી અને સત્યમય બની જવું, એ મનુષ્યનો ધર્મ છે. સત્યમાં લંગર નાખી રહેવાનો યથાસાધ્ય પૂરો પ્રયત્ન કરી રહો; અને શાન્ત એકાન્ત સ્થાનમાં ઈશ્વરના ધ્યાનમાં વધુને વધુ સમય વ્યતીત કરતા રહો.

★ ★ ★

માનવપ્રાણીઓએ ભીતરની ગુફાના નિવાસી બનવું જોઇએ, કે જેથી અંતરતમમાં વસતી ઉચ્ચતમ ચેતના ઉદ્‌ઘાટિત થઇ શકે.

★ ★ ★

માનવે અતિમાનવું પારમાર્થિક મહત્તાનું - લક્ષ્ય રાખવું જોઇએ. ઉચ્ચતમ પંથનો પથિક અંતિમ લક્ષ્યની પ્રાપ્તિની આશા રાખી શકે. માનવનું આ પરમ કર્તવ્ય છે.

★ ★ ★

જેમણે ગૃહસ્થાશ્રમ સ્વીકાર્યો છે તેમણે આદર્શ ગૃહસ્થ થવું જોઇએ, અને ધર્મના આદેશ અનુસાર જીવન જીવવું જોઇએ. આત્માની ઓળખ માટે મથી રહો.

★ ★ ★

આ શરીર હમેશાં આમ કહ્યા કરે છે : ''અમરતાના પંથના યાત્રી બનો. મરણ તરફ જતા માર્ગને છોડી દો. અમરતાના પંથ પર પગલાં ભરો. તમે અવિનાશી અને અમર છો, એ વાતને પ્રકાશિત કરો.

★ ★ ★

તમે બધા અમૃતભોજી બનો - અમરતાનું મધુ પીનારા બનો - અમરતાને પંથે પદાપર્ણ કરો, કે જ્યાં મરણ અને રોગનું અસ્તિત્વ નથી.

★

# શ્રી શ્રી મા

—"ભાઈજી"

શ્રીશ્રીમાના સ્વરૂપનું ધ્યાન આપણી સાધારણ બુદ્ધિથી પર છે. મા વારંવાર કહેતાં કે : હું તો તમારી એક ગાંડી છોકરી છું.' છતાં એ ગાંડી છોકરીની સર્વ પ્રવૃત્તિઓની ભીતરમાં અને એમની ચિર મધુર લીલાઓની પાછળ ભગવતી શક્તિનો મૂર્ત પ્રકાશ દેખાય છે.

પાશ્ચાત્ય વિદ્વાન ઈમર્સને કહ્યું છે કે સંસારમાં રહીને ગૃહસ્થાશ્રમધર્મનું બરોબર પાલન કરીને તેમજ પહાડની ગુફામાં જઈને સાધનામાં આગળ વધી શકાય છે; પરંતુ જે દુનિયાની હજારો ઉપાધિઓની વચમાં રહીને વારંવાર નિરાશાઓ અનુભવવા છતાં તેના ઉપર વિજય મેળવીને પૂર્ણ માધુર્યભાવમાં વિરાજી રહે છે, તે જ ખરી રીતે પ્રકૃત સત્ય અને મહત્તામાં પ્રતિષ્ઠિત થયેલો ગણાય.

સંસારના કોલાહલમાં દિવસ અને રાત વસવા છતાં શ્રીશ્રીમા હમેશાં અખંડ આનંદના ફુવારા ઉડાડતાં હતાં. એમની નિર્મળ પ્રશાંત દ્રષ્ટિ અને હંમેશના હાસ્યભર્યા લીલામય જીવનની અબાધિત ગતિ બધાય જીવોની સહમુખી ભાવરાશિ તૃપ્ત કરતી; તેથી એમને બ્રહ્માંડજનનીના મૂર્ત સ્વરૂપ તરીકે ઓળખીએ, તો તેમાં અતિશયોક્તિ નથી.

કેટલાક માને સાક્ષાત્ ભગવતીનો અવતાર માને છે, કેટલાક એમને જીવન્મુક્તા સાધિકા તરીકે ઓળખે છે. મને તો એવું લાગે છે કે, જેની આંખે તે જે ભાવે દેખાય છે તે તે જ છે. જેને માનાં એકવાર પણ દર્શન થાય છે, તે ભલેને કટ્ટર ધર્મવિરોધી હોય પણ તેનું આખું જીવનધ્યેય માના શાંત મધુર ભાવના થડકારાથી પલટાઈ જાય છે.

ગમે તેવો શુષ્ક માણસ માની પાસે જાય છે, ત્યારે એનામાં અદ્દ્ભુત રીતે ભગવદ્દ્ભાવ જાગ્રત થઈ જાય છે અને સમુદ્રનાં ઘૂ ઘૂ કરતાં અશાંત અનંત મોજાંની માફક એક વિરાટ સત્તાનો થડકારો એ જીવાત્માના હૃદયને આવરી લે છે.

માના ગુરુ વિષે અને એમની દીક્ષા સંબધી એમને એકવાર પૂછવામાં આવ્યું, ત્યારે એમણે કહ્યું : બાલ્યાવસ્થામાં માતાપિતા, પરણ્યા પછી પતિ અને સઘળી અવસ્થામાં આખું જગત મારું ગુરુ. એક વાત ખૂબ સમજી રાખો કે, ગુરુ તો એકમાત્ર એ એક જ.'

લૌકિક દ્રષ્ટિએ જેમ મા એક આદર્શ કન્યા, એક આદર્શ સ્ત્રી અને એક આદર્શ માતારૂપે ઓળખાયાં છે, તેમ અધ્યાત્મદ્રષ્ટિ એમની વાણીમાં રાજ્યોગાદિની વિવિધ ધારાઓ, સાધનાના વિવિધ માર્ગ, દ્વૈત, અદ્વૈત, દ્વૈતાદ્વૈત વગેરે જાતના ઘણા મતો પ્રકાશિત થયા છે. કીર્તન વખતે એમનામાં જે જે ભાવો દેખાતા તે જોતાં એમને પરમ વૈષ્ણવ કહીએ તો ચાલે. શિવ, દુર્ગા, કાલી વગેરે દેવદેવીઓની પૂજા અને તાંત્રિક વિધાનમાં તેમજ યજ્ઞાદિ વૈદિક કર્મોમાં એમની જે સ્વાભાવિક કુશળતા જોવામાં આવે છે, તે ઉપરથી એમને સર્વદેવ-દેવીમયી પરમ દેવતા કહીએ, તો તેમાં કશી અતિશયોક્તિ નથી.

સાધન વિષયમાં એમની જે અલૌકિક વિભૂતિ દેખાતી હતી, તે ઉપરથી તેઓ પરમયોગી પણ કહેવાય. એમના મુખમાંથી વૈદિક ભાષામા જે સૂક્તો અને સ્તવનો નીકળતાં, તે ઉપરથી એમને મંત્રદ્રષ્ટા ઋષિ કહીએ, તો તેમાં કશું અજુગતું નથી.

જ્ઞાન, ભક્તિ અને કર્મયોગમાં એમની નિપુણતા દાખવનારા સ્વાનુભાવના એમના સ્વતંત્ર સિદ્ધાંતોએ પ્રાચીન તેમજ અર્વાચીન, પૂર્વના તેમજ પશ્ચિમના દાર્શનિકોને આશ્ચર્યમાં ગરકાવ કરી દીધા છે. જ્ઞાન, યોગ, ભક્તિ વગેરે ખંડભાવની સાધનામાં જેઓ આગળ વધેલાં છે, તેમાનામાં અને શ્રીશ્રીમામાં એટલું પાર્થક્ય છે કે તેમનામાં એક ધારામાં આ બધા ખંડભાવોનો એક અનુપમ સંબંધ ઘટ્યો છે. તેનાથી જીવોનું અનહદ કલ્યાણ સધાય છે.

એમની સૌમ્યમધુર મૂર્તિ, એમનું ધૈય, તિતિક્ષા, સરળતા, ચિરપ્રસન્ન કૌતુકભર્યો એમનો લીલાવિલાસ, અવિરલપણે કલ્યાણધારા વહાવતી એમની દ્રષ્ટિ, જાતિવર્ણનો ભેદભાવ રાખ્યા સિવાય સર્વ પ્રતિ એમનો સમાન કરુણાકોમળસમભાવ, અમનો દ્વંદ્વાતીત નિત્યમુક્ત સ્વભાવ, એ સર્વ આ યુગમાં તો અનુપમ અને અતુલનીય જ કહેવાય. એમને સાધિકા તો ન કહી શકાય; કારણ કે એ નાનાં હતાં ત્યારથી અત્યાર સુધી જેમણે એમને જોયાં છે તે સર્વ કહે છે કે, એ બાલ્યાવસ્થાથી જ કર્મ અને ભાવમાં એકધારા અવસ્થાન કરે છે. તેમની કોઇ સાધનપ્રચેષ્ટા કોઇએ જોઇ નથી.

સર્વ સમયે અને સર્વ અવસ્થામાં એમના શરીરમાં જે લૌકિક ઐશ્વર્યો દેખાયા છે, તે ભક્તોના કલ્યાણ માટે સ્વતઃ સ્ફુરિત હોય છે.

એ પોતાની ઇચ્છા, અનિચ્છા કે સાધનાની અપેક્ષા રાખતાં નથી. યજ્ઞકુંડમાંના અગ્નિમાં જ્યારે હોમવાનાં દ્રવ્યો હોમાય છે, ત્યારે સ્વાભાવિક રીતે જ અગ્નિ ભડભડાટ બળે છે અને એની જ્વાળાઓ (અગ્નિશિખાઓ) બહુ ઊંચે સુધી જાય છે. હોમાયેલાં દ્રવ્યોની સુગંધથી દિશાઓ પવિત્ર અને સુગંધમય બની જાય છે અને પછી આહુત દ્રવ્યો બિલકુલ દેખાતાં નથી અને લાંબા વખત સુધી એકધારી અગ્નિશિખાઓ જ માત્ર દેખાયા કરે છે. તેમ ભક્તોએ શ્રીશ્રીમાને નિવેદન કરેલ શ્રદ્ધાંજલિના સ્પર્શે, માતાના દૂધની માફક, આપોઆપ ફૂટતી સ્નેહની સેરોમાં એમની વાણી, એમની દ્રષ્ટિ, એમનું મુખ, સ્નાન કરીને દીપ્તિમાન થઇ ઊઠે છે અને બીજી જ ક્ષણે એમના કુદરતી પ્રશાંત સૌમ્ય ભાવમાં એ સર્વ ભળી જાય છે.

એમનામાં ઇચ્છા-અનિચ્છાનું દ્વંદ્વ નથી. એમની પ્રવૃત્તિ-નિવૃત્તિ એમની ઇચ્છાથી થતી નથી. અખિલ વિશ્વનાં કલ્યાણકલ્પ સર્વ ધર્મ અને કર્મના પાયારૂપ સનાતન સત્ય જે અનાદિ કાળથી માનવચિત્તને અજવાળી રહ્યું છે, તે સત્ય ધર્મની જ્યોતિ એમની આસપાસ ફરી વળી છે અને તનો આભાસ તેનું ઈંગિત (સંકેત) એમનાં સર્વ કાર્ય અને અનુષ્ઠાનમાં ઝળકી ઊઠે છે.

જગતના જીવોથી સંસારમાં રહીને પોતાનો વેપાર ચલાવીને અધ્યાત્મમાર્ગે કેવી રીતે આગળ વધી શકાય છે તે એમના જીવનમાર્ગથી પ્રકટપણે તરી આવે છે.

વર્તમાનયુગમાં લોકોનાં જે ટોળેટોળાં સંન્યાસ ગ્રહણ કરીને સાધુસંતોની સંખ્યામાં વધારો કરે છે, તેમાંના

મોટા ભાગથી જગતના જીવોનું કાંઇ કલ્યાણ થાય છે કે નહિ તે એક વિચારવા જેવા પ્રશ્ન છે. ગૃહસ્થાશ્રમધર્મ અને સમાજધર્મની બહાર જઇને ગૃહસ્થનો કે સમાજનો સાધનમાર્ગ સરળ કરી આપવાનું સહેલું નથી. નિર્જત ગિરિકંદરામાં જઇને ઘણાં વર્ષો તપશ્ચર્યા કરીને કોઇ કોઇ આધ્યાત્મિક ઉન્નતિ મેળવતા હશે ખરા; પણ એમની એ ઉચ્ચતર અવસ્થા દ્વારા દેશના સાધારણ લોકોનાં જીવન ઘણુંખરું ઊજળાં થતાં નથી. એમને માટે આશ્રમોની પ્રતિષ્ઠા થાય છે. મઠના કળશથી આકાશ વિદ્ધ થઇ ઊઠે છે. પૂજા અને આરતીના ઘંટનાદથી દિશાઓ અને દિશાકોણો નાદમય થઇ જાય છે, અન્નક્ષેત્રની આસપાસ ભૂખી માખીઓની માફક ભિખારીઓના ટોળાં આંટા માર્યા કરે-આ બધામાં લખલૂટ ખર્ચ અને શ્રમથી આશ્રમના પાયા ઘડાય છે. એના પ્રભાવથી માનવસમાજ જ્ઞાન, પ્રેમ કે ભક્તિમાં સમર્થ થઇ શકતો નથી. સમાજમાં દિવસે દિવસે ઈર્ષ્યા, દ્વેષ અને કજિયાથી જીર્ણ અને પંગુ બનતો જાય છે. સમાજમાં સાધનપરાયણ થઇને વગર હરકતે સાધન થઇ શકતું નથી. જે સાધન વડે દૈહિક અને માનસિક ઉન્નતિ થાય છે, જેના પ્રભાવથી જીવો દૈવી સંપદ મેળવવા ભાગ્યશાળી થાય છે, સ્વાર્થ છોડીને પરમાર્થી બને છે, તે સાધનનું ક્ષેત્ર વર્તમાન યુગમાં દિવસે દિવસે સંકુચિત થતું જાય છે એ વાતનો સ્વીકાર કર્યા સિવાય છૂટકો નથી.

શ્રીશ્રીમા જગતના હિન માટે બહુ ઉત્કંઠા ધરાવે છે. પોતાના દેહનો ભાર બીજાઓ ઉપર નાખીને પોતાના સર્વ પ્રકારના વ્યાપારોમાંથી સમય કાઢીને જગતના જીવોના કલ્યાણ માટે આત્મનિયોગ કર્યા કરે છે. વ્યાવહારિક દ્રષ્ટિએ 'એમનું પોતાનું' જેવું કશુંયે નથી છતાં બધાંએ સ્થળ તે એમનાં જ સ્થળ; સર્વ જીવો એ એમનાં સંતાન અને મિત્ર. એ બાગમાં હું તો માત્ર આમતેમ ઘૂમ્યાં કરું છું.'

એકવાર એમણે કહ્યું હતું કે : 'મારે પોતાને તો કાંઇ પણ કરવાપણું કે બોલવાપણું છે જ નહિ. પહેલાં પણ નહોતું અને હવે પછી પણ હશે નહિ. મેં જે કાંઇ કર્યું છે, કરું છું કે કરીશ તે સર્વ તમારે માટે. આ શરીરને પોતાનું કરીને કાંઇ કહેવાનું હોય તો આખું જગત મારું પોતાનું જ છે.'

આ ચરાચર જગતની સૃષ્ટિમાં માતૃભાવના પ્રકાશી રહી છે અને તે જ અખંડ માતૃભાવનો સર્વતોમુખી પ્રકાશ શ્રીશ્રી માની તમામ વાતોમાં, કાર્યોમાં અને એમના લૌકિક વ્યવહારમાં દેખાઇ આવે છે. ભક્તજનની પાસે નાનાં છોકરાં જેવી હઠ, શરણાગત દુઃખીને અભયપ્રદાન-આ સર્વ એક જ મહાન શક્તિનું કાર્ય છે.

જગતનાં સર્વ ધર્મ, વર્ણ, જાતિ, આશ્રમ, નિયમ અને ઉપદેશ તરફ એ સમભાવ દાખવે છે. એમાં પણ એમની એટલી જ શ્રદ્ધા અને અનુરાગ છે અને सर्वं खल्विदं ब्रह्म એ મહાવાક્ય એમણે પોતાના જીવનમાં ઘટાવ્યું છે. એ કહે છે કે : સર્વ ધર્મ એક ધારા છે, સર્વ ધારા પણ એકં છે તેમ આપણે બધાંયે એક છીએ.' એક જણે એમને પૂછ્યુંઃ 'તમે શી જાત ? તમારું ઘર ક્યાં ?' માએ હસતાં હસતાં જવાબ દીધો કે : 'સંસારીઓની દ્રષ્ટિએ કહું તો, આ શરીર પૂર્વ બંગાળનું છે, જાતે બ્રાહ્મણ; પરંતુ એ બધી કૃત્રિમ ઉપાધિમાંથી દૂર જઇને જોઇએ તો જણાશે કે, આ શરીર તો તમારા સર્વનું છે.'

કોઇવાર માને એવું કહેતાંયે સાંભળ્યાં છે કે : 'તું આ શરીરનો વિશ્વાસ કર. એ અખંડ વિશ્વાસથી જ તમારી આંખ ખૂલી જશે.' વળી એ કહે છે કે : 'હું તો કાંઇ જાણતી નથી. તમે જે સંભળાવો છો તે જ હું તો કહું છું.' વળી કોઇ વાર એ કહેતાં : આ શરીર એક પૂતળું છે. તેને જેમ રમાડવું હોય રમે છે.

એમની આ બધી વાતો ઉપરથી સ્પષ્ટ ખાતરી થાય છે કે, ચરાચર જગતની ગુપ્ત શક્તિ શ્રીશ્રીમાના શરીરમાં મૂર્તિમંત બનીને આવી છે. જગતમય પરમાર્થશક્તિમાંથી એમના સર્વ વ્યાપારનો ઉદ્ભવ થાય છે અને એમાં જ લય પામે છે. એમનો દ્વૈતભાવ ચાલ્યો ગયો છે. એમણે એકવાર કહ્યું હતું કે : 'એકમાત્ર તું જ સર્વ છે, કે એકમાત્ર હું જ સર્વ છું.'

વળી એકવાર એમણે કહ્યું : 'હું અને તું પણ કેવળમાત્ર એક તે છે; માટે જ તો તું ને હું છીએ,' માત્ર એક જ વાર પૂર્ણ શ્રદ્ધા અને વિશ્વાસથી જો કોઇ કહે કે : 'મા, તમે આવો, તમારા સિવાય મને એક દિવસ પણ હવે નહિ ચાલે.' તો સાચેસાચ મા નિજસ્વરૂપે તેને દેખા દે છે અને સ્નેહપૂર્વક તેને પોતાના ખોળામાં લઇ લે છે. મનમાં એમ જ માની લો કે, પ્રત્યેક ક્ષણે એ પ્રાણશક્તિની માફક તમારી છેક નજીક જ છે. એ સિવાય તમારે બીજું કાંઇ કરવાનું નથી. એ તમારો સઘળો ભાર પોતાને શિરે લઇ લેશે.

-સ્વ. જ્યોતિષચંદ્ર રૉય (ભાઇજી) લિખિત ''માતૃદર્શન''માંથી

★

# शतशत प्रणाम

(રાગ ભૈરવી)

શત શત પ્રણામ
શત શત પ્રણામ કરીએ
માતા દેવી
શત શત પ્રણામ કરીએ.
તવ શિક્ષા અનુસરીએ મા,
ભવસાગર તરીએ...શત શત

જ્ઞાન ભક્તિ ને શ્રદ્ધા આપો
એ વર માગી લઈએ,
અંતરમાંના ઈશને મા,
તારું જ રૂપ સમજીએ,
સર્વવ્યાપક હે માતા દેવી
શત શત પ્રણામ કરીએ...શત શત

આનંદે આનંદે ચાલો
આનંદધામ ચાલો,
મુખમાં માનું નામ લઈને
અંતરમુખ થઈ ધ્યાન ધરીને
આનંદધામ જઈએ...શત શત

-વિલોચન કે. ધ્રુવ

# સ્વપ્નમાં 'મા'

– 'ઉત્તરા'

ચેતનાની એક એવી ભૂમિ છે, જે સ્વપ્ન-જાગ્રત્- સુષુપ્તિથી પણ આગળ છે, જ્યાં ફક્ત યોગી પહોંચી શકે છે. એથી પણ આગળ એ સ્થિતિ છે,જ્યાં કેવળ ચિત્-શક્તિનો વિલાસ છે. 'યા દેવી સર્વભૂતેષુ ચેતનેત્યભિધીયતે,'' આપણે આપણી બુદ્ધિથી જેને જડ ને ચેતના માનીએ છીએ, એનાથી પણ પર આ ચેતનાનો વિલાસ છે. એ મનોવિજ્ઞાનની પકડની બહાર છે, કરાણકે એ અસીમ છે, એને સીમિત સાધનો વડે જાણવું અસંભવ છે. આપણો આંતરિક સંબંધ શ્રીશ્રીમા સાથે સ્થાપાઇ ચૂકયો છે, અને મા સ્વયં એ ચિત્-શક્તિ છે, સર્વવ્યાપી છે, અંતર્યામી છે, ''અણોરણીયાન્'' અર્થાત્ મહત્તમથી પણ મહાન છે. એટલે જ, મા જ્યારે સ્વપ્નમાં દર્શન આપે છે, ત્યારે એ સ્વપ્ન મનોવિજ્ઞાનનો ખેલ નથી હોતો. મા સ્વયં મન-બુદ્ધિ-અહંકાર-ચિત્ત જ નહીં, બલ્કિ સમગ્ર ''અસ્તિત્વ''માં વ્યાપ્ત છે. તો પછી ચિત્ત એમનાથી ભિન્ન શેનું ? ''એમને છોડીને તો કોઇ વસ્તુનું અસ્તિત્વ જ નથી. જડ-ચેતન સમસ્ત સૃષ્ટિ વિલાસમાં ''એ'' પ્રવેશીને રહે છે- વળી જે છે જ, તેના પ્રવેશવાનો પણ પ્રશ્ન નથી રહેતો. મા કહે છે, '' ભગવાન કહાં નહીં હૈં ?'' ''ઉનકે રાજમે સંભવ અસંભવ ઔર અંસભવ સંભવ.'' તેઓ તો નિત્યવ્યાપ્ત છે. ''યત્ સ્વપ્ન-જાગર-સુષુપ્તિમવૈતિ નિત્યમ્.'' બ્રહ્મ સ્વપ્ન, જાગૃતિ ને સુષુપ્ત ત્રણે અવસ્થાઓમાં નિત્ય ''છે'' જ.

મા સ્વપ્નમાં આવીને ક્યારેક ભવિષ્યમ વિષે સચેત કરી દે છે, ક્યારેક સૂચના કે આદેશ આપે છે, કદીક ઉપદેશ ને જ્ઞાન આપે છે, ક્યારેક કેવળ દર્શન આપીને ઉપસ્થિતિનો અનુભવ કરાવે છે જેથી માનું સાનિધ્ય સૂક્ષ્મ રૂપે અનુભવાતું રહે છે. જાગ્યા પછી પણ, ક્યારેક આર્શીવાદથી સંકટ ટાળી દે છે, આધ્યાત્મિક જ્ઞાનનો પ્રકાશ કરે છે તેમ જ દીક્ષા સુદ્ધાં આપે છે - વિભિન્ન ભક્તોના ભિન્નભિન્ન પ્રકારનાં સ્વપ્નો છે.

મારાં કેટલાંક સ્વપ્નો લખવાનો પ્રયત્ન કરું છું. -

(૧) (શ્રીશ્રીમા ઑગસ્ટ ૧૯૮૨ માં અવ્યક્ત થઇ ગયાં. મારી મનઃ સ્થિતિ માનું પ્રત્યક્ષ ઝંખતી હતી ત્યારે આ સ્વપ્ન જોયું).

એક ઓરડાના ખુલ્લા બારણા પાસે હું ને ડૉ. સુજાતા (માતૃભક્ત) ઊભાં છીએ. જાણીએ છીએ કે શ્રીશ્રીમા અંદર છે પણ શરીર અવ્યક્ત થઇ ગયું છે. વાત બહાર બધે ફેલાઇ ગઇ. મન ખૂબ ઉદાસ થઇ ગયું છે. અમને મા સૂતેલાં જેવાં દેખાય છે, મસ્તક અમારી બાજુ છે. એકાએક માએ હાથ ઊચકીને ખસેડ્યો. મેં કહ્યું, માના દિવ્ય શરીરમાં ચૈતન્ય આવી ગયું ! મા ઊઠીને ઓરડામાંથી બહાર આવ્યાં. ભીડ ધસી રહી છે. માએ મને અને સુજાતાને ત્યાં પાસે રહેવાનું કહ્યું... મા નીચેના એક ઓરડામાં વિરાજમાન્ છે, મને પૂછે છે (શ્રી શંકરાચાર્ય બહાર આવ્યા છે તેમના વિષે) ''બાબાને ભોજન કિયા ?''

(જે સહજ ને વિશેષ બન્ને રૂપોમાં માને જોયાં છે તે ભાવ તાજો થઇ ગયો.)

હવેનાં બધાં સ્વપ્નો માના અંતર્ધાન થયા પછીનાં છે -

(૨) કનખલ (હરદ્વાર) આશ્રમના મોટા હૉલમાં અખંડ કીર્તન માટે મંચ બાંધેલો છે. કોઇ એક સાધુ મહાત્મા ઊભા છે; હું ને મારી એક બહેનપણી પણ પાસે ઊભાં છીએ. મંચ પર જ્યાં દેવદેવીઓનાં ચિત્રો લગાડેલાં હોય છે ત્યાં આ વખતે ગણેશજીની મૂર્તિ છે. મા પણ પાસે જ છે. મા ગણેશજીને સ્પર્શ કરીને મારી પાસે આવે છે, મારા હાથમાં ગણેશજીનાં પ્રસાદી પુષ્પો આપે છે - ઝાંખા ગુલાબી રંગના (કરેણ ?) તે જ વખતે મારી દ્રષ્ટિ માની દ્રષ્ટિ સાથે મળે છે. મા કંઇક કહે છે. ત્યાર પછી મારી બહેનપણીની સામે જોઇને એને પણ ફૂલો આપીને કંઇક કહે છે. (ત્યાર બાદ મારી એ બહેનપણીના જીવનની ઘણી સમસ્યાઓ ઉકલી ગઇ.)

(૩) મા બેઠાં છે. ખૂબ સ્પષ્ટ દર્શન થયાં. માની ડાબી બાજુ જમીન પર બેઠી છું. મા સામે એક માણસ ઊંચા આસન પર બેઠો છે, એણે નીચે બેસવું જોઇએ છતાં. એ માને પ્રશ્નો પૂછે છે. બધા આધ્યાત્મિક પ્રશ્નો છે, જે દરેકના મા ઉત્તરો આપે છે. મને વિચાર આવે છે કે આ બધું મારે લખી લેવું જોઇએ જેથી ભૂલાય નહીં. પણ લખતી નથી. એક છેલ્લો પ્રશ્ન યાદ રહી જાય છે.

એ માણસે પૂછ્યું, ''મા, બીક કેમ લાગે છે ? (પૂજામાં ?). મા જમણી બાજુની બારીમાંથી બહાર જોતાં જોતાં કહે છે, ''પૂર્વ જન્મ કે પાપકર્મો સે ડર લગતા હૈ.'' (આપણે આ જીવનમાં ઘણી ઘટનાઓ તથા ભાવનાઓનું કારણ નથી સમજી શકતા. એની પાછળ જન્મજન્માંતરોના કર્મોના સંસ્કારો - છાપ - રહેલા છે.)

(૪) માના મસ્તક પર અંબોડો છે. હું દર્શન કરું છું, અને કહું છું, ''રામચંદ્રજીએ ફક્ત વનવાસમાં અંબોડો બાંધ્યો હતો, શિવજીની જટા હંમેશા હોય છે.'' (રામ - શિવ - મા - એક.)

(૫) માએ મને પોતાની સામે બેસાડીને અમદાવાદનાં માતૃભક્ત હંસાબેન પર પત્ર લખાવ્યો.

(એ જ દિવસે કે બીજે દિવસે હંસાબેન મારે ઘેર આવ્યાં, ને ઝાંપામાં પેસતાં જ બોલ્યાં કે મારા કાગળનો માએ જવાબ લખ્યો છે. એમણે માને પત્ર લખ્યો હતો તે મને ખબર ન હતી.)

(૬) (અમારી પાસે એક કૂતરું હતું જેનું નામ ગૂગલી પાડેલું. એનું ઑપરેશન થયું હતું)

માએ સ્વપ્નમાં આવી પૂછ્યું, '' ગૂગલીકો કૈસા હૈ ? મૈં કહ્યું, ''અચ્છા હૈ, માં. ઉસે આપકે દર્શન કરાને હો તોં કૈસે કરાઉં ? માએ કહ્યું : ''જબ મૈં અહમદાબાદ આઉં તબ કરાના.''

(થોડા દિવસ પછી ડૉક્ટરે કહ્યું કે એને મૅમરીગ્લાન્ડનું કેન્સર હતું, પણ તદ્દન મટી ગયું છે. ત્યાર બાદ અનેક વર્ષો સુધી એ જીવ્યું.)

(૭) (આ સ્વપ્ન મા પ્રત્યક્ષ હતાં ત્યારનું છે) - મારું પૂજામાં બેસવાનું આસન કૂતરાએ મોઢામાં પકડીને ચાવ્યું. પહેલાં તો હું ખૂબ ઉશ્કેરાઇ ગઇ, પછી એ આસનને સાબૂથી ખૂબ ધોઇને ગંગાજળથી ધોયું. એ વાપરવાનું પણ શરૂ કર્યું, છતાં મારા મનમાં ખટક્યા કરતું હતું. મા પાસેથી સાંભળ્યું હતું કે એક જ આસન પર બેસવું, અને પોતાના આસનને કોઇ સ્પર્શ સુદ્ધાં ન કરે તે ધ્યાન રાખવું. હવે શું કરું ?) સ્વપ્નમાં માએ કહ્યું, ''ઉસી પર કરો '' (અર્થાત ઉસી પર બૈઠકર કરો.) (દ્વિધામુકત થઇને હું એ આસન વાપરવા લાગી, મન શાંત થયું જે સાધન-ભજનને અનુકૂળ છે. આમ માએ મારી ગાડી આગળ ચાલવા દીધી. ૧૯૯૧ ના જુલાઇ મહિનામાં

અમે મા પાસે નૈમિષારણ્ય ગયાં. મેં આસન વિષે લૌકિક રીતે માને કાંઇ વાત નહોતી કરી. મારા પિતાજીને માએ એમને વાપરવા એક વસ્ત્ર આપ્યું, બીજું વસ્ત્ર એમને જ માએ મારા દીકરા અનીશ માટે આપ્યું, અને એક આસન આપીને માએ પિતાજીને કહ્યું, ''યહ બેટીકો દેના. ઉસ પર બૈઠકર જપ કરે.''

(૮) (૧૯૮૧ અંતર્ધાન થતાં પહેલાં માએ એક બંગાળી યુગલને કહ્યું હતું કે દુર્ગાપૂજામાં તમારી દીક્ષા થશે. ઑગ્ટોબરમાં દુર્ગાપૂજા આવે, તે પહેલાં મા અવ્યક્ત થઇ ગયાં. આશ્રમના સ્વામી પરમાનંદજી પર એ ભાઇનો દુર્ગાપૂજામાં આવેલ સ્વપ્ન વિષે પત્ર આવ્યો. એમણે લખેલું કે દુર્ગાપૂજા દરમ્યાન - માએ કહ્યા પ્રમાણે જ બંન્નેને-પતિ-પત્નીને માએ સ્વપ્નમાં આવીને મંત્રદીક્ષા આપી.)

(૯) (હું મા પાસે ચિત્રકૂટ ગઇ હતી.ત્યાર પહેલાં મને એક વિશેષ સ્વપ્ન આવેલું, જેને વિષે મેં ચિત્રકુટમાં માને કહ્યું - ફક્ત કહ્યું કે આ પ્રમાણેનું સ્વપ્ન આવેલું. તેનો માએ એક સ્પષ્ટ ઉત્તર આપ્યો જેમાં એનું સંપૂર્ણ સ્પષ્ટીકરણ હતું.)

॥ જય મા ॥

# શ્રી ગુરુપ્રિયાદેવી (દીદી) ની ડાયરીમાંથી

**૧૨ માગશર, સોમવાર, સંવત ૧૩૪૫**

**વડોદરામા મા**

આજે રાત્રે દોઢ વાગે અમે લોકો વડોદરા પહોંચી ગયાં. સયાજીગંજમાં ચીમનલાલની ધર્મશાળામાં આવીને બધાં ઊતર્યાં, અને એવો નિશ્ચય કરવામાં આવ્યો કે રાત અહીં જ પસાર કરવી.

રાત વધારે થઇ હોવાથી દુકાનો ખુલ્લી નથી. ખાવાપીવાનો શો પ્રબંધ થશે ? સાથે દેબૂ છે, એટલે મા ભોજન બનાવવાનું કહી રહ્યાં છે. પણ શું કરીશ ? પછીથી માની આજ્ઞા અનુસાર ચોકીદાર પાસેથી ચોખા માંગ્યા, અને (ભાત) સાથે થોડા ફળ પીરસ્યાં. આ પ્રમાણે ખાવાપીવાનો પ્રબંધ કરીને, રાતે બાર વાગે અમે બધાં સૂઇ ગયાં.

શ્રીયુત્ ગંગાચરણ દાસગુપ્ત અહીંયાના જ ટ્રેનિંગ કૉલેજના પ્રિન્સિપાલ છે, પણ માએ આજે એમને ખબર મોકલવાની ના પાડી, અને કહ્યું, '' જે કઇ થશે હવે કાલે થશે, કાલે ક્યારે ખાવાપીવાનું થશે, કાંઇ નિશ્ચિત નથી, એટલે જ આજે આપણે લોકોએ થોડું ઘણું ખાઇ-પી લીધું.''

આજે ટ્રેનમાં ખાસ વધારે પૂછવાથી બીજી પણ વાતો જાણવા મળી, દર વખતે બધી જાતની વાતો નથી નીકળતી. એવું હોઇ શકે કે અમે બધાં એ વાતોના અધિકારી નથી, તેથી જ એ વાતો નથી નીકળતી.

### ભોલાનાથજીની દીક્ષાની વાતો

વાત એમ છે કે માના મુખેથી બાજિતપુરમાં એમનો પોતાનો પરિચય પ્રગટ થયો હતો, એનો ઉલ્લેખ કરતાં મેં કહ્યું,''અચ્છા મા, ભોલાનાથજી ને નિશિબાબૂ જ્યારે તમને તમારો પરિચય પૂછતા હતા, ત્યારે તમે કઇ સ્થિતિમાં હતાં ?''

માએ જવાબ આપ્યો,'' એ સમયે આપ મેળે પૂજા, જપ આદિ ક્રિયાઓ આ શરીરમાં થઇ જતી હતી.''

મેં ફરી પૂછ્યું, ''જાનકીબાબૂ આવીને જ્યારે તમારી સાથે વાતચીત કરવા લાગ્યા ત્યારે તમે કઇ સ્થિતિમાં હતાં ?''

માએ કહ્યું, ''વાહ, એ સમયે તો ભોલાનાથજીની દીક્ષાના સંબંધમાં પ્રશ્ન કરતાં એ વાતોની ચર્ચા થઇ હતી.''

મેં કહ્યું, ''ભોલાનાથજીની દીક્ષાની તારીખ, મહિનો, દિવસ,નક્ષત્ર વગેરે વાતો તમારી અંદર કેવી રીતે આવી ? ''

માએ હસીને કહ્યું, '' સાંભળ, ભોલાનાથજી અને નિશિબાબૂના પૂછવાથી જ્યારે મોંથી આ પ્રગટ થવા માંડ્યું કે અમુક દિવસ, અમુક મહિનો, અમુક તિથિ, અમુક તારીખ – ત્યારે એ લોકોએ પંચાગ શોધ્યું ને એમાંથી

